जगत में वास्तविक घटनाएं कल्पना को भी बहुत पीछे, बहुत दूर, छोड़ जाती हैं।

× × ×

किसी भी विषय में, सिर्फ उसके बाहरी रूप को देखकर कुछ भी नहीं कहा जा सकता।

× × × ×

मनुष्य की शुभ इच्छा यदि हृदय से सत्य होकर बाहर निकलती है तो व्यर्थ नहीं जाती।

× × × ×

# जैन ग्रन्थों में राष्ट्र कूटों का इतिहास

• रामवल्लभ सोमाणी

दक्षिण भारत के राष्ट्रकूट राजाओं के गौरव पूर्ण शासन काल में जैन धर्म की अभूतपूर्व उन्नति हुई। कई आचार्यों ने उस समय कई महत्वपूर्ण ग्रंथों की सरंचना की जिनमें समसामयिक भारत के इतिहास के लिये उल्लेखनीय सामग्री मिलती है।

राष्ट्रकूट राज्य की नींव गोविन्दराज प्रथम ने चालुक्य राजाओं को जीत कर डाली थी। इसका पुत्र दंतिदुर्ग बड़ा उल्लेखनीय हुआ है। इसका उपनाम साहसतुंग भी था। जैन दर्शन के महान विद्वान भट्ट अकलंक इसके समय में हुये थे। इनके द्वारा विरचित ग्रंथों में लघीयस्त्रय, तत्त्वार्थ राज वार्तिक, अष्ट शती, सिद्धिविनिश्चय और प्रमाण-संग्रह आदि बड़े प्रसिद्ध हैं। इनके ग्रंथों में यद्यपि समसामयिक राजाओं का उल्लेख नहीं है किन्तु कथा-कोश नामक ग्रंथ में इनकी संक्षेप में जीवनी है। इसमें इनके पिता का नाम पुरुषोत्तम बतलाया है जिन्हें राजा शुभतुंग का मंत्री वर्णित किया है। यह राजा शुभतुंग निसंदेह कृष्ण राज प्रथम है और इसी आधार पर श्री के० बी० पाठक ने इनको कृष्णराज प्रथम का समसामयिक माना है। इसके विपरीत श्रवणबेलगोला की मल्लिषेण प्रशस्ति में इन्होंने राजा साहसतुंग की सभा में बड़े गौरव के साथ यह कहा था कि हे राजा! पृथ्वी पर तेरे समान तो प्रतापी राजा नहीं है और मेरे समान बुद्धिमान भी नहीं[2] है। "अकलंक स्तोत्र" नामक एक ग्रन्थ ग्रंथ में कुछ पद ऐसे भी है जिन्हें किसी राजा की सभा में कहा जाना वर्णित है लेकिन इसमें कई स्थलों पर "देवोऽकलङ्कःकलौ" पद आया है। अतएव प्रतीत होता है कि ग्रंथ किसी अन्य के द्वारा लिखा हुआ[3] है। मल्लिषेण प्रशस्ति के उक्त श्लोक संभवतः जनश्रुति के आधार पर लिखे गये हैं जो सही प्रतीत होते हैं।

श्री वीरसेनाचार्य भी प्रसिद्ध दर्शन शास्त्री थे। ये अमोघवर्ष के शासन काल तक जीवित थे। इनके द्वारा विरचित ग्रंथों में धवला और जयधवला-टीकाएं बड़ी प्रसिद्ध हैं। धवला टीका के हिन्दी सम्पादक डा० हीरालाल जी ने इसे कार्तिक शुक्ला

---

१. जरनल बम्बई ब्रांच रायल एशियाटिक सोसाइटी भाग १८ पृ० २२६ कथा कोष में इस प्रकार उल्लेख है—
अत्रैव भवति मान्यखेटाख्य नगरे वरे।
राजा भूच्छुभतुंगाख्यस्त न मंत्री पुरुषोत्तमः।
इंडियन एंटिक्वरी भाग १२ पृ० २१५

२. राजन् साहसतुंग सन्ति बहवः श्वेतातपत्रानृपाः।
किन्तु त्वत्सदृशा रणे विजयिनस्त्यागोन्नता दुर्लभाः।
तद्वत्सन्ति बुधा न सन्ति कवयो वादीश्वराः वाग्मिनो।
नानाशास्त्रविचारचातुरधियः काले कलौमद्विधाः।
जैन लेख संग्रह भाग २ लेख २९०

३. न्याय कुमुद चन्द्र की भूमिका पृ० ५५

१३ शक संवत् ७३८ में पूर्ण होना वर्णित किया है और लिखा है कि जिस समय राष्ट्रकूट राजा जगतुंग राज्य त्याग चुके थे और राजाधिराज बोद्दणराय शासक थे इसे पूर्ण किया।[४] श्री ज्योति प्रसाद जी जैन ने इसे अस्वीकृत करके लिखा है कि प्रशस्ति में स्पष्टतः "विक्कम रायाम्ई" पाठ है अतएव यह विक्रम संवत होना चाहिए। अतएव उन्होंने यह तिथि ८३८ विक्रमी दी है। भाग्य से ज्योतिष के अनुसार दोनों ही तिथियों की गणना लगभग एक सी है। लेकिन राजनैतिक स्थिति पर विचार करें तो प्रकट होगा कि यह तिथि विक्रमी के स्थान पर शक संवत ही होना चाहिए। इसका मुख्य आधार यह है कि विक्रमी संवत का प्रचलन इतना प्राचीन नहीं हैं। इसके पूर्व इस संवत का नाम कृत और मालव संवत मिलता है। विक्रमी संवत का सबसे प्राचीनतम लेख ८९८ का धोलपुर से चण्ड महासेन का मिला है। लेकिन इसका प्रचलन उत्तरी भारत में अधिक रहा है। गुजरात और दक्षिणभारत में उस समय लिखे गये ताम्रपत्रों में शक संवत या वल्लभी संवत् मिलता है। इसमें उल्लिखित जगतुंग निःसंदेह राष्ट्रकूट राजा गोविन्द राज तृतीय है और बोद्दणराय अमोघवर्ष। अगर विक्रमी संवत् ८३८ मानते हैं तो यह तिथि १६।१०।७८० ई० ही आती है। उस समय गोविन्दराज का पिता ध्रुव निरुपम भी शासक नहीं हुआ था। इसके अतिरिक्त हरिवंशपुराण में वीरसेनाचार्य का उल्लेख है लेकिन उनकी इस धवला टीका का उल्लेख नहीं है। स्मरण रहे कि इस ग्रंथ में समन्तभद्र देवनन्दि महासेन आदि आचार्यों के ग्रंथों का स्पष्टतः उल्लेख है। अतएव यह घटना वि० सं० ७०५ के पश्चात् ही हुई है।

जयधवला के अन्त में लम्बी प्रशस्ति दी हुई है। इससे ज्ञात होता है कि वीरसेनाचार्य की इस अपूर्ण कृति को जिनसेनाचार्य ने पूर्ण किया था। यह टीका शक संवत् ७५९ में महाराजा अमोघवर्ष के शासन काल में पूर्ण की गई थी।

बहुचर्चित हरिवंश पुराण की प्रशस्ति के अनुसार[७] शक सं० ७०५ में जब दक्षिण में राजा वल्लभ, उत्तरदिशा में इन्द्रायुद्ध, पूर्व में वत्सराज और सौरमंडल में जयवराह राज्य करते थे तब बढवाण नामक ग्राम मे उक्त ग्रंथ पूर्ण हुआ था। शक संवत् ७०५ की राजनैतिक स्थिति बड़ी उल्लेखनीय है। दक्षिण के राष्ट्रकूट राजा का जो उल्लेख है वह संभवतः ध्रुव निरुपम है। गोविन्द II की उपाधि भी "वल्लभराज" थी। इसी प्रकार श्रवणबेलगोला के लेख नं० २४ में[८] स्तम्भ के पिता ध्रुव निरुपम की भी उपाधि वल्लभराज है।

---

४. अट्ठतीसम्हि सासिय विक्कमरायम्हि एसु संगरमो। (हस्तलिखित: सागामो)
(हस्तलिखित: वा) पासे सुतेरसीए भाव-विलग्गे धवल पक्खे ॥ ६ ॥
जग तुंग देव-रज्जे रियम्हि कुंभम्हि राहुणा कोणे।
सुरतुलाए संते गुरुम्हि कुल विल्लए होते ॥ ७ ॥
बोद्दणराय रिंदे णरिंद चूडामणिम्हि भुंजंते ॥ ९ ॥

धवला १, १, १, प्रस्ता० ४४-४५

५. अनेकांत वर्ष ७ पृ० २०७-२१२

६. भारतीय प्राचीन लिपी माला पृ० १९६

७. शाकेष्वब्द शतेषु सप्तसु दिशं पञ्चोत्तरषूत्तरां
पातीन्द्रायुध नाम्नि कृष्ण नृपजे श्री वल्लभे दक्षिणाम्
पूर्वां श्री मदवन्ति भूभृति नृपे वत्सादि राजे परां
सौर्याणामधि मण्डलं जययुते वीरे वराहेऽवति ॥ ५२ ॥

८. अल्तेकर—राष्ट्रकूटाज एण्ड देयर टाइम्स पृ० ५२-५३

गोबिन्दराज का शासनकाल अल्पकालीन है और शक सं० ७०१ के धूलिया के दानपत्र के पश्चात् उसका कोई लेख नहीं मिला है अतएव यह ध्रुव निरुपम के लिये ही ठीक है। उत्तर में इन्द्रायुध का उल्लेख है। यह भण्डी वंशी राजा इन्द्रायुध है। फ्लीट, भण्डारकर प्रभृति विद्वानों ने भी इसे ठीक माना[९] है। कुछ इसे गोविन्दराज III के भाई इन्द्र सेन मानते हैं जो उस समय राष्ट्रकूटों की ओर से गुजरात में प्रशासक था। स्वतन्त्र[१०] राजा नहीं। प्रशस्ति में तो स्पष्टतः इन्द्रायुध पाठ है अतएव इस प्रकार के तोड़ मोड़ करने के स्थान पर इसे इन्द्रायुध ही माना जाना ठीक है। पूर्व में वत्सराज का उल्लेख है। शक सं० ७०० में लिखी गई कुवलयमाला में इस राजा को जालोर का[११] शासक माना है। अवन्ति प्रतिहार राजाओं के शासन में संभवतः दंतिदुर्ग के शासन काल से ही थी।[२१]

१३. आचार्य जिनसेन जो आदि पुराण के कर्ता थे अमोघवर्ष के गुरु के नाम से विख्यात हैं। उत्तरपुराण की प्रशस्ति में स्पष्टतः वर्णित है कि वह जिनसेनाचार्य के चरण कमलों में मस्तक रख कर अपने को पवित्र मानता था।[१४] इसकी बनाई हुई प्रश्नोत्तर रत्नमाला नामक एक छोटी सी पुस्तक मिली है। इसके प्रारंभ में "प्रणिपत्य वर्द्धमानं" शब्द है। यद्यपि यह विवादास्पद है कि अमोघवर्ष जैन धर्म का पूर्ण अनुयायी था अथवा नहीं किन्तु यह सत्य है कि वह जैन धर्म की ओर बहुत आकृष्ट था। इसी के शासन काल में लिखी महावीराचार्य की गणितसार संग्रह नामक पुस्तक में अमोघवर्ष के सम्बन्ध में लिखा है कि उसने समस्त प्राणियों को प्रसन्न करने के लिये बहुत[१५] काम किया था जिसकी चित्त वृत्ति रूप अग्नि में पापकर्म भस्म हो गया था। अतएव ज्ञात होता है कि वह बहुत ही धार्मिक प्रवृत्ति का था। इसमें स्पष्टतः जैन धर्मावलम्बी वर्णित किया है। राष्ट्रकूट शिलालेखों से ज्ञात होता है कि अमोघवर्ष कई बार राज्य छोड़कर एकांत का जीवन व्यतीत करता था और राज्य युवराज को सोंप देता था। संजान के दानपत्र के श्लोक ४७ व अन्यदान पत्रों में इसका स्पष्टतः उल्लेख है। प्रश्नोतर रत्न माला में

---

९. Epigraphica-Indica-Vol IV P, 195-196

१०. डा० गुलाबचन्द चोधरी-हिस्ट्री आफ नोर्दर्न इंडिया फ्रोम जैन सोर्सेस पृ० ३३

११. सगकाले, बोलीणे वीरसाण सत्ताई गएहिं। (सत्तहिं)
एक दिने णूणेहिं रइया अवरण्ह वेलाए।
पर भड़ भिउहि भंगोपण ईयण रोहिणी कलाचंदो।
सिरिवच्छराय णामो णरहत्थी पत्थिवो जइया॥

( कुवलय माला )

१२. अल्तेकर—राष्ट्रकूटाज एण्ड देयर टाइम्स पृ० ४०

१३. "इत्यमोघवर्ष परमेश्वर परमगुरु श्री जिनसेनाचार्य विरचित मेघदूत वेष्टिते पार्श्वाभ्युदये......"
( पार्श्वाभ्युदय के सर्गों के अन्त की पुष्पिका )

१४. यस्य प्रांशुनखांशुजालविसरद्धारान्तराविर्भव-
त्पादाम्भोजरजः पिशङ्ग मुकुट प्रत्यग्ररत्नद्युतिः।
संस्मर्ता स्वममोघवर्ष नृपतिः पूतोऽहमद्येत्यलं
स श्रीमान् जिनसेन पूज्य भगवत्पादो जगन्मङ्गलम् ॥८॥

उत्तर पुराण की प्रशस्ति

१५. नाथूराम प्रेमी—जैन साहित्य का इतिहास पृ० १५२

अन्तिम दिनों में उसका राज्य से विरक्त होना[१६] वर्णित है। अगर अमोघवर्ष जैन धर्म की ओर आकृष्ट नहीं होता तो निसंदेह जिनसेनाचार्य उसकी प्रशंसा में सुन्दर पद नहीं लिखते।[१७]

उसमें लिखा है कि उसके आगे गुप्त राजाओं की कीर्ति भी फीकी पड़ गई थी। संजान के दानपत्र में भी इसी प्रकार का उल्लेख है।[१८] उत्तर पुराण की प्रशस्ति में अमोघवर्ष के उत्तराधिकारी राजा कृष्ण II की[१९] प्रशंसा की है। किन्तु यह निश्चय पूर्वक नहीं कहा जा सकता है कि यह राजा जैन था अथवा नहीं। किन्तु इसका सामन्त लोकादित्य जो वनवास देश का राजा था अवश्यमेव जैन था। इसकी राजधानी[२०] बंकापुर थी। यह जैन धर्म का बड़ा भक्त था।

शिलालेखों और ताम्रपत्रों में भी गोविन्दराज और अमोघवर्ष का वर्णन मिलता है। गंगवंशी सामन्त चाकिराज की प्रार्थना पर शक सं० ७३५ में गोविन्दराज III ने जालमंगल नामक ग्राम यापनीय संघ को दिया था। यह लेख गोविन्दराज III के शासन काल का अन्तिम लेख है। उत्तरपुराण में वर्णित लोकादित्य के पिता बंकेय के कहने पर अमोघवर्ष ने जैन मंदिर के लिए भूमिदान में में दी थी ऐसा एक दानपत्र से प्रकट होता है।[२१]

महाकवि पुष्पदंत और सोमदेव उस युग के महान् विद्वान थे। पुष्पदंत का एक नाम खंड भी था। ये महामात्य भरत और उनके पुत्र नन्न के आश्रित रहे थे। ये दोनों राष्ट्रकूट राजा कृष्णराज III के सम सामयिक थे। इसने कृष्णराज के लिये "तुडिगु" "वल्लभ नरेन्द्र" और "कण्हराय" शब्द भी प्रयुक्त किये हैं।[२२] तिरुक्कलुक्कुनरम् के शिलालेख में कन्हरदेय शब्द इस राजा के लिये प्रयुक्त[२३] किया गया हैं। यह राजा जब मेलपाटी के सैनिक शिविर में था तब सोमदेव ने यशस्तिलक चम्पू ग्रंथ को पूर्ण किया था।[२४] इस ग्रंथ की

१६. अल्तेकर-राष्ट्रकूटाज एण्ड देयर टाइम्स पृ० ८९-९०

१७. गुर्जर नरेन्द्र कीर्तेरन्तपतिता शशाकशुभ्रा या।
गुप्तैव गुप्त नृपतेः शकस्य मशकायते कीर्तिः ॥१२॥

प्र

१८. हत्वा भ्रातरमेव राज्यमहरत् देवीं च दीनस्तथा।
लक्षकोटिमलेखयत् किलकिलौ दाता सगुप्तान्वयः
येनात्याजि तनु स्वराज्यमसकृत बाह्यर्थं कैः काकथा
ह्रित्तिस्योन्नति रास्ट्रकूट तिलक दातेति कीर्त्यामपि। ४८।

[ E. I Vol 18 P. 235 ]

१९. उत्तर पुराण की प्रशस्ति श्लोक २६-२७

२०. उत्तर पुराण की प्रशस्ति श्लोक २९ और ३०

२१. जैन लेख संग्रह भाग ३ की भूमिका पृ० ९५ से ९७

२२. सिरि कण्हराय करय लणि हिय असि जलवाहिणि दुग्ग परि।
आदि पुराण भाग १ की भूमिका पृ० १९

२३. E. I. Vol 3 Page 282 एवं साउथ इंडियन इंसक्रिपसन भाग १ पृ० ७६

२४. "पांड्य सिहल चोल चेरम प्रभृतीन्महीपतिन्प्रसाध्य मेलपाटी प्रवर्द्धमान राज्यप्रभावे श्री कृष्णराज देवे"...एवं ८८ शक के दानपत्र में "तं दरिण विरणधरण करणयप यरु मद्दिदपरिम मंतु मेला डियायरु" उल्लेखित है।

प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि अरिकेशरी के पुत्र बद्दिग की राजधानी गंगधारा में यह ग्रंथ पूर्ण हुआ था। इसमें स्पष्टतः वर्णित है कि कृष्णराज ने पाण्ड्य, सिंहल, चोल, चेर आदिराजाओं को जीता था। इस बात की पुष्टि समसामयिक ताम्रपत्रों से भी होती है। पुष्पदंत के आदिपुराण में मान्यखेटपुर को मालवे के राजा द्वारा विनष्ट करने का उल्लेख है।[२५] यशोधर चरित की प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि जिस समय सारा जनपद नीरस हो गया था, चारों ओर दु:सह दुःख व्याप्त हो रहा था, जगह जगह मनुष्यों की खोपड़ियां और कंकाल बिखर रहे थे, सर्वत्र करक ही करक दिखाई दे रहा था उस समय महात्मा नन्न ने मुझे सरस भोजन और सुन्दर वस्त्र दिये अतएव वह चिरायु हो।[२६] महाकवि धनपाल की पाइअ लच्छी नाममाला[२७] के अनुसार यह घटना १०२६ वि० में घटित हुई थी। राष्ट्रकूट राजा खोट्टिग के बाद कर्कराज हुआ। परमार आक्रमण के बाद राष्ट्रकूट राज्य का अधःपतन प्रारम्भ हो गया और शीघ्र ही चालुक्यों ने वापिस हस्तगत कर लिया।

संस्कृत और प्राकृत के साथ साथ कन्नड भाषा में भी कई दानपत्र और ग्रंथ लिखे गये। इनमें सबसे उल्लेखनीय महाकवि पम्प हैं। इसके द्वारा विरचित आदि-पुराण चम्पू और विक्रमार्जुन विजय ग्रंथ प्रसिद्ध हैं पिछले ग्रंथ में अरि केसरी की जो चालुक्य वंशीय था, और जो सोमदेव के यशस्तिलक चम्पू में भी वर्णित है, वंशावली दी गई है। विक्रमार्जुन विजय ऐतिहासिक ग्रंथ है। इसमें राष्ट्रकूट राजा गोविन्द III के विरुद्ध उसके सामंत राजाओं के आक्रमण करने और राज्य को बद्दिग राज को सौंपने का उल्लेख है। बद्दिग अमोघ वर्ष II का ही उपनाम प्रतीत होता है।[२८]

### शासन व्यवस्था

राष्ट्रकूट राजाओं के राजनैतिक इतिहास के साथ साथ समसामयिक राज्यव्यवस्था का भी जैन ग्रंथों में सविस्तार वर्णन मिलता है। आदि-पुराण, और नीतिवाक्यामृत में इसका स्पष्ट चित्र खींचा गया है। राजा और मंत्रियों को उस समय वंश परम्परागत अधिकार प्राप्त थे।[२९] मंत्रियों की संख्या सीमित रखने का उल्लेख सोमदेव ने किया है।[३०] मंत्रि मंडल में मंत्रियों के अतिरिक्त अमात्य (रेवेन्यू मिनिस्टर) सेनापति, पुरोहित दण्डनायक आदि भी होते थे। गावों के मुखियों का उल्लेख आदिपुराण में है। तलारक्ष जो नगर

---

२५. दीनानाथधनं सदा बहुजनं प्रोत्फुल्ल वल्लीवनं, मान्याखेटपुरं पुरन्दरपुरीं लीलाहरं सुन्दरम्।
धारानाथनरेन्द्र कोपशिखिना दग्धं विदग्धप्रियं। क्वेदानीं वसतिं करिष्यति पुनः श्री पुष्पदन्तःकविः।
यह पद संदिग्ध है और क्षेपक है। प्र० श्लो० ३६ महापुराण की ५०वीं संधि

२६. जणवय नीरसि दुरियमलीमसि। कइणिंदायरि दुसहे दुइयरि।
पडियकवालइ णरकंकालइ। बहुरंकालइ अइदुक्कालइ।
पवरागारि सरसाहारि। सण्हि चेलि वरतंबोलि महु उवयारिउ पुण्णं पेरिउ। गुणभत्तिल्लउ-
णण्णु महल्लउ॥ होउ चिराउसु'' यशोधर चरित ४।३१

२७. विक्कम कालस्स गए अउणतीसुत्तरे साहस्सम्मि। मालव नरिंद धाडीए लूडिए मन्न खेडम्मि॥
पाइअ लच्छी नाममाला (भावनगर) पृ० ४५

२८. अल्तेकर राष्ट्रकूटाज पृ० १०७-१०८

२९. सन्तान क्रमतो गताऽपि हि रम्या कृष्टा प्रभोः सेवया महामंत्री भरत ने वंशपरम्परागत पद को जो कुछ दिनों के लिये चला गया था पुनः प्राप्त किया [महापुराण (अप) भाग ३ पृ० १३

३०. "बहवो मंत्रिणः परस्परं स्वमतीरुत्कर्षयन्ति १०।७३॥

अधिकारी था का उल्लेख आदिपुराण नीतिवाक्यामृत और यशस्तिलक–चम्पू में भी है। अष्टादश श्रेणिगण प्रधानों का भी उल्लेख यत्रतत्र मिलता है। नीतिवाक्यामृत में कई प्रकार के गुप्तचरों का उल्लेख है। राज्य कर जो प्रायः धान के रूप में लिया जाता था वह उपज का १ भाग था। इनके अतिरिक्त शुल्क मंडपिकाओं द्वारा भी संगृहीत किया जाता था। राजाओं के ऐश्वर्य का सविस्तार वर्णन है। इनके राज्याभिषेक के समय किये जाने वाले उत्सवों का भी आदि पुराण में वर्णन है। राजाओं का अभिषेक भी एक विशिष्ट पद्धति द्वारा कराया जाता था। राज्याभिषेक के समय "पट्ट बन्धन" होता था। यह पट्ट बन्धन युवराज पद पर नियुक्त करते समय भी बांधा जाता था। पट्टबन्धन का उल्लेख शिलालेखों में भी मिलता है। अन्तःपुर की व्यवस्था का भी उल्लेख मिलता है। इसकी रक्षा के लिये वृद्ध कंचुकीगण नियुक्त थे। राजाओं द्वारा जलक्रीडाएं और कई प्रकार की गोष्ठियां किये जाने का भी वर्णन मिलता है।

**सांस्कृतिक सामग्री**

उस समय सांस्कृतिक गति विधियों के अध्ययन के लिये जैन सामग्री बहुत ही महत्वपूर्ण है। वर्णव्यवस्था [३२] वर्णाश्रम धर्म, [३३] सामाजिक संस्कार, [३४] वेश्यावृत्ति [३५], भोजन व्यवस्था, [३६] शिक्षा, [३७] चित्रकला, [३८] संगीत, [३९] आभूषण, [४०] सौन्दर्य प्रसाधन, [४१] चिकित्सा साधन, [४२] खेतों की व्यवस्था [४३] आदि का इनमें सांगोपांग वर्णन मिलता है। समसामायिक भारत के वास्तुशिल्प का भी सविस्तार वर्णन मिलता है। मंदिर महल आदि के वर्णनों में इस प्रकार की सामग्री उल्लेखनीय है। श्री अल्तेकरजी ने अपने ग्रंथ राष्ट्रकूटाज एण्ड देयर टाइम्स में इस सामग्री का अधिक उपयोग नहीं किया है। इस सामग्री का अध्ययन वांछनीय है। ●●

---

३१. "पट्टबन्धापदेशेन तस्मिन् प्राग्वङ्कृते वसा [ आ० पु० ११।४२ ]
राज्य पट्टबन्धस्व ज्यायान् समवधीरयन्। आ० पु० ५।२०७
"मण्णे के शक सं० ७१६ के लेख में" राष्ट्रकूट पल्लवान्वयतिलकाभ्यां मूर्द्धाभिषिक्त गोविन्दराज नन्दिवर्माभिधेयाभ्यां समुनिष्ठित–राज्याभिषेकाभ्यां निजकर घटित पट्टविभूषित ललाट–पट्टो विख्यात" इसीप्रकार पट्टबन्धो जगद्बन्धोः ललाटे विनिवेशितः। १६५२३३ आ० पु०, उल्लेख है। पुष्पदंत ने राजाओ के अभिषेक और चमरों का उल्लेख व्यंग के साथ किया है "चमराणिल उड्डाविय गुणाइ। अहि सेय धोय सुयणत्तणाइ"

३२. आदि पुराण १६।१८१–१८८, २४२–२४६, २४७, २६।१४२

३३, ,, ३८।४५–४८ और ४२ वां पर्व

३४, ,, ४० और ३६वां पर्व

३५. ,, ४।७३

३६. ,, ३।१८६–१८८–२०३, १६।७३

३७. ,, १४ [ १६०–१६१ ], १६८ [१०५–१२८ ]

३८. ,, ६ [ १७०–१६१ ]

३९, ,, १४ [ १०४–१५० ] १२ [ २०३–२०६ ]

४०. ,, १६ [ ४४–७१ ] १५ [८१–८४ ]

४१, ,, १२ [ १७४ ] ११ [ १३१ ] ६ [ ३०–३२ ]

४२. ,, ११।५६, ११।५८, ११।१६६ ११।१७४–७६, २८ [ ३८, ४० ]

४३, ,, २६ [ ११२–११५ ] २६ [ ४८ ] २६ [ १२३–१२७ ] २८ [३२–३६] १६[१५७]

# भारतीय साहित्य में सीताहरण प्रसंग

डा० छोटेलाल शर्मा एम० ए० पी-एच० डी०

भारत में राम कथा की अद्वितीय व्यापकता दिखलायी पड़ती है। संस्कृत साहित्य में ही नहीं, भारत की अन्य जनपदीय भाषाओं तथा निकटवर्ती देशों के साहित्य में भी राम कथा का एक महत्त्व पूर्ण स्थान है। साहित्य की प्रत्येक विधा में इसका रोचक अनुसंधान हुआ है। वैष्णव धर्म में राम को विष्णु का अवतार माना गया है, बौद्धधर्म में बोधिसत्त्व का और जैन धर्म में आठवें बलदेव का। वस्तुतः राम कथा कालानुक्रम से जन सामान्य के सांस्कृतिक व्यक्तित्व का अनुसंधान है। चारों ही पुरुषार्थ गृहस्थाश्रम में समन्वित होते हैं। सीता हरण प्रसंग का संबंध गृहस्थाश्रम के विशिष्ट मूल्यों से है। इस दृष्टि से भी प्रस्तुत प्रकरण का महत्त्व है।

प्रस्तुत प्रकरण का रोचक एवं विस्तृत विवरण बाल्मीकि रामायण में प्राप्त होता है जो नीचे दिया जा रहा है।

हेमंत के दिन थे। राम, लक्ष्मण और सीता गोदावरी से लौट रहे थे। भरत और कैकेयी उनके वार्तालाप का विषय थे। सहसा उन्हें रावण की विधवा बहिन शूर्पणखा दिखाई पड़ी। वह सुन्दरी के वेश में थी। उसने आते ही मुग्ध होकर राम से विवाह का प्रस्ताव किया। उन्होंने उसको लक्ष्मण के पास भेज दिया। वे उससे ठठोली करने लगे। वह पलट कर सीता पर झपटी, राम ने हुँकार की, वह ठिठकी और लक्ष्मण ने उसके नाक-कान काट लिए। वह रोती-बिलखती खर के पास पहुँची और उन तीनों का रक्त पीने की इच्छा प्रकट करने लगी। खर ने अपने चौदह प्रख्यात राक्षसों को उसके साथ कर दिया। पंचवटी में वे सब मौत के घाट उतार दिये गये। शूर्पणखा ने पुनः खर को प्रेरित किया। खर को भी ऋषियों का निर्भय विचरण फूटी आँख नहीं सुहाता था। उसने त्रिशिरा और दूषण को बुलाकर युद्ध का डंका बजवा दिया। अनेक अपशकुनों को देखकर खर का मन बैठने लगा लेकिन अन्य कोई चारा न देख कर युद्ध छेड़ दिया गया। उधर राम ने सीता को लक्ष्मण के साथ गिरि-गुहा में भेज दिया। दोनों ओर से तुमुल युद्ध हुआ। ऋषि, देव, गंधर्व चारण आदि सब राम के स्वस्तिवाचन के लिए एकत्र हुए। रण में चौदह सहस्र राक्षस खेत रहे। अकंपन ने रावण को राम के पराक्रम और सीता के सौंदर्य से परिचित कराया और यह सुझाव भी दिया कि राम का बध सीता-हरण से संभव है। रावण तुरंत मारीच के पास गया और समझाने-बुझाने पर लौट आया। इतने में रोती-बिलखती शूर्पणखा आई। उसने कहा कि सीता उसके योग्य भार्या है। यह-प्रेम वह उससे वार्तालाप के लिये जैसे ही उद्यत हुई वैसे ही क्रूरकर्मा लक्ष्मण ने उसको विरूप कर दिया। रावण के मन में फिर खलबली पैदा हुयी। और वह पुनः मारीच के पास पहुँचा। मारीच उसको देखकर घबड़ा गया। उसने राम के राज-लक्षणों, सीता के पातिव्रत्य और पर-स्त्री-रमण के पाप का संकेत कर उसे इस कार्य से विमुख करने का प्रयत्न किया लेकिन उसने एक न सुनी। पं० विश्वामित्र के यज्ञ और पंचवटी की आप बीती उसने भी सुनाई। उसने यह भी बताया कि उसको सर्वत्रराम ही दिखाई पड़ते हैं और रकार ही सुनाई पड़ता है। रावण ने पहले तो उसकी भर्त्सना की और फिर मुक्ति तथा आधे राज्य का प्रलोभन दिया। रावण ने उसे आज्ञा न मानने की अवस्था में प्राण दण्ड देने का भी भय दिखाया। मारीच को प्राण दंड की अपेक्षा वीरता पूर्वक प्राण त्याग

रुचिकर प्रतीत हुआ। अतः वह रावण के साथ हो गया और वह सोने का मृग बनकर सीता को लुभाने लगा। सीता को इससे कुतूहल हुआ और उसने उसे प्राप्त करने की इच्छा प्रकट की। राम को उसके बध की इच्छा हुई। लक्ष्मण ने उसको ताड़ लिया लेकिन राम रुक न सके और सीता की रक्षा का भार लक्ष्मण और जटायु के कन्धों पर डालकर उसके पीछे हो लिए। दूर जा कर उसका ब्रह्म-बाण से बध किया। उसने भी प्राण-त्याग के समय अपना रूप प्रकट किया और राम की आवाज में सीता और लक्ष्मण को पुकारा। यह देखकर राम की भी आँखें खुलीं और लक्ष्मण की बात याद आयी। वे सीता की चिंता से आश्रम की ओर चल पड़े।

इधर सीता भाई की सहायतार्थ आने के लिए लक्ष्मण को उकसाने लगी। उसने उसको अनार्य, निर्दयी, कुलांगार, भरत का गुप्तचर आदि सभी न कहने योग्य कहा। लक्ष्मण भी रोष का घूंट पीकर सशंक मन से उस ओर चले गये। इसी बीच आश्रम को सूना देखकर रावण ने वन में प्रवेश किया। उसने मुक्त कंठ से सीता के सौंदर्य की प्रशंसा की और बाद में भय, प्रणाय और राजनय की बातें। फिर उसने अपना छद्मवेश त्याग कर उसको बालात् गधों से जुते रथ में बैठा लिया। सीता का रोना-चिल्लाना सुनकर जटायु की नींद टूटी। उसने पहले शास्त्र चर्चा छेड़ी और बाद में शस्त्र तथा उसका रथ कवच और धनुष तोड़ डाला सारथी और गधों को भी मार डाला। रावण, मौका पाकर सीता को गोद में उठा आकाश की ओर भागा। जटायु ने फिर पीछे से आक्रमण किया लेकिन असि-प्रहार से भूलुंठित हो गया। सीता मरणासन्न जटायु को पकड़कर रोने लगी। रावण उसे गोद में उठाकर आकाश मार्ग से लंका ले गया। ब्रह्मा और ऋषियों ने अब अपना काम सिद्ध समझा।[१]

अध्यात्म रामायण की कथा में कुछ संकोच आया है और उसका स्वर भी बदला है। उसमें चौदह राक्षसों का संग्राम छूट गया है और अकंपन का इति वृत्त भी। मारीच के पास भी रावण एक ही बार जाता है। वे दोनों ही राम के ब्रह्म स्वरूप से अवगत हैं और परमपद पाने की अभिलाषा करते हैं—एक भक्ति से और दूसरा विरोध से। मारीच रावण को भक्ति का उपदेश देता भी है। रावण भी सीता हरण के समय उस का स्पर्श नहीं करता। वह धरती कुरेदकर भूमि सहित सीता को उठा लेता है और रथ में बैठा लेता है। जटायु के रथ तोड़ देने पर वह दूसरे रथ के द्वारा सीता को लंका ले जाता है। शूर्पणखा भी राम के चरण चिन्हों में राजकीय निशान देखकर उनका अनुगमन करती है। इधर राम को भी रावण के प्रयत्नों का आभास है। वे सीता से कहते हैं कि वह यहां परिव्राजक के वेश में आवेगा। अतः उसे अपना प्रतिबिंब छोड़कर अग्नि के प्रवेश कर जाना चाहिए।[२] आनंद रामायण में राम चौदह सहस्र राक्षसों का रूप धारण कर उनका बध करते हैं।[३] नृसिंह पुराण में पहले पहल राम के पत्र की चर्चा है। उस रचना में शूर्पणखा राम को प्रलोभन देती है और ठुकरायी जाने पर लक्ष्मण के नाम एक पत्र मांगती है।[४] भट्टिकाव्य में राम लक्ष्मण दोनों ही राक्षसों के बध में भाग लेते है।[५] आश्चर्य चूड़ामणि में शूर्पणखा छद्मवेश में सीताहरण में सहायक होती है।

**निष्कर्ष:**—बाल्मीकि रामायण की दृष्टि वस्तुपरक एवं व्यावहारिक है। उसमें जाति को विशिष्टता प्रदान की गयी है। आध्यात्मिक स्वर

१. बाल्मीकि रामायण अरण्यकाण्ड सर्ग १६–५२
२. अध्यात्म रामायण अरण्यकाण्ड सर्ग ५–७
३. आनन्द रामायण १ । ७ । ६२
४. नृसिंह पुराण अध्याय ४६१
५. भट्टिकाव्य ४।४१

का प्रभाव है लेकिन यश का मान है। परस्त्री-रमण सामाजिक अनुशासनविहीनता का कारण समझा गया है। साहित्यिक दृष्टि से आदि रामायण की कथा बिखरी-बिखरी है। उसमें वर्णन प्रियता का आग्रह है। चरित्र की दृष्टि से लक्ष्मण अधिक दूरदर्शी हैं और राम अधिक पराक्रमी। आगे कथा में संगठन आया है और कुतूहल की उत्पत्ति हुई है। राम का चरित्र आध्यात्मिक दृष्टिकोण से चित्रित किया गया है। आध्यात्मिक चेतना उभरी है और व्यक्ति को प्रधानता मिली है। जन सामान्य की कर्मचेतना भाव मय हो गई है। कर्म का स्थान भक्ति ने ले लिया है।

रामचरित मानस में कथा कुछ और सिमटी है। उसमें वह प्रसंग भी नहीं है। जहां मारीच मृग रूप में राम पर आक्रमण करता है। शूर्पणखा अपने अविगलित कौमार्य की दुहाई देकर विवाह का आग्रह करती है और दोनों भाईयों के बीच भंवर की नाव बन जाती है। मानसकार ने उसको राजनय में ही नहीं, धर्मनय में भी निष्णात बताया है ( यद्यपि यह पात्र दोष है )। इधर खरादि भी राम की रूप माधुरी से अभिभूत होते हैं और रावण भी 'प्रभु सर-तीरथ' ऊपर में प्राण छोड़ना चाहता है। वह सीता पर क्रुद्ध होकर भी चरण वंदन में सुख मानता है। मारीच ने राम के क्रोध को मुक्ति प्रदायक और भक्ति को वशकरी बताया है। राम भी मृग का पीछा देव कार्य की प्रेरणा से करते हैं। वे नरलीला के लिए सीता को अग्नि प्रवेश का आदेश भी देते हैं। लक्ष्मण सीता को 'वन दिसि देव' सभी को सौंप जाते हैं और एक रेखा भी बना जाते हैं। राम असुर को भी परमपद देते हैं। उन्होंने खर की सेना में भी एक कौतुक किया है कि सब की दृष्टि फेर दी है। वे एक दूसरे को राम समझते हैं, लड़ते हैं और मरते हैं।[1]

पंचवटी और साकेत में कथा भी बदली है और स्वर भी बदला है। पंचवटी की कथा सामान्य हिन्दू गृहस्थ के संदर्भ में आरंभ होती है। उसका ढंग अत्यन्त नाटकीय है और विषय संक्रातिकालीन जीवन मूल्यों का संघर्ष। लक्ष्मण नैसर्गिक और नागरिक जीवन के विश्लेषण की उधेड़बुन में लगे दिखलायी पड़ते हैं। शूर्पणखा नगर की कृत्रिम सभ्यता के सभी गुण दोषों के साथ उनके सामने प्रकट होती है। अतः भारतीय संस्कृति के मूल्यों को लेकर खींचातानी प्रारम्भ हो जाती है धीरे-धीरे आहार्य सभ्यता का भेद खुलने लगता है। उसमें समायोजन का सबसे अधिक प्रभाव है। साकेत में अपार्थिव रंग कुछ हलका है। खर से युद्ध करते समय राम अपने युद्ध कौशल के कारण असंख्य रूपों में दिखलायी पड़ते हैं। मायावी मृग का रहस्य भी चलते ढंग से संकेतित कर दिया गया है। रामादि के विरुद्ध शूर्पणखा की एक आपत्ति यह भी है कि वे उसको पतित कहते हैं। सीता भी मृग की आवाज सुनकर लक्ष्मण के क्षात्र–धर्म को जागृत करने के लिए स्वयं सहायतार्थ साथ जाने को तैयार हो जाती है।[2] सारलदास के महाभारत के अनुसार भी सीता को एक सखी की इच्छा है और वे चाहती हैं कि लक्ष्मण शूर्पणखा से विवाह करलें, लेकिन लक्ष्मण इसको स्वीकार नहीं करते।[3]

**निष्कर्ष:**—तुलसी ने रामकथा को भाव–स्तर से उठाकर एक ऊंचे आध्यात्मिक आधार पर टिका दिया है। कर्मसौंदर्य भावोद्वेलन का उपकारक मात्र है। मानस का स्वर भी पौराणिक है और सर्वत्र विदेहमुक्ति का आग्रह है। समूचे ग्रंथ में इस बात का अनुसंधान दृष्टिगोचर होता है कि श्रद्धा, वैर, ईर्ष्या और आलस्य से भगवद् स्मरण करने पर शिवत्व की उपलब्धि होती है। मानसकार ने व्यक्ति को प्रधानता प्रदान की है और जाति को उसके सीमंत में रख दिया है। सर्वत्र

१. मानस अरण्य काण्ड दो० १७–२९  २. साकेत—सर्ग ११  ३. महाभारत-वन पर्व

राम—न्यग्रोध की शीतल छाया फैली हुई है। मैथिलीशरण गुप्त में पारिवारिक मिठास है। उन्होंने पुनः जाति को उभारा है और एकता का प्रयत्न किया है। उनके ग्रंथों में भी भावना प्रतिष्ठा की ही है और आग्रह भी व्यक्ति-सुधार पर है लेकिन कर्म-सौंदर्य के परिवेश का अभाव नहीं है। बाल्मीकि के राम में मृगया की भावना जाति गत है, तुलसी के राम में देवकार्य का आग्रह व्यक्तिगत है लेकिन गुप्त जी के राम दोनों को समेट कर चले हैं।

जैन रामायणों का रूप भी भिन्न है और स्वर भी। विमल सूरि की एक अलग परंपरा है। उनके महाभारत-वन पर्व।

पउमचरियं के अनुसार कथा—सूत्र इस प्रकार है:—

शरत ऋतु थी। वन-विचरण को निकलते ही लक्ष्मण को गंध युक्त पवन ने स्पर्श किया। वे उत्कंठा पूर्वक उस ओर मुड़ चले और क्रौंच रवा के तटस्थ वंशस्थ वन में पहुंचे। वहां चन्द्रनखा का पुत्र शंबूक सूर्यहास खड्ग के लिए तपस्या निरत था लक्ष्मण ने सूर्यहास खड्ग को उठाकर जिज्ञासापूर्वक बांस के बीड़े पर चला दिया और कुंडलालंकृत मस्तक को गिरते देखा। वे खड्ग ग्रहण कर राम के पास लौट आये और उन्हें समस्त घटना से अवगत कराया। उधर चन्द्रनखा ने अपने पुत्र का भू लुंठित सिर देखा, तो वह मूर्छित हो गयी और संज्ञा लौटने पर करुण-क्रंदन करने लगी तथा वात्सल्य रति का परिचय देती हुई शत्रु को ढूंढने लगी। उसकी दृष्टि राम—लक्ष्मण पर पड़ी। उसका क्रोध हवा होगया और कामने उसे आ दबाया। वरणेच्छा से उसने कन्या का रूप धारण किया और पुन्नाग वृक्ष के नीचे बैठकर आंसू बहाने लगी। सीता से उसने कहा कि मेरे मां-बाप मर चुके हैं और परिजनों ने मुझको निकाल दिया है, प्राण—त्याग के पूर्व मेरी वरणेच्छा शेष है, अगर आप अनुगृहीत कर सकें, तो बड़ा सौभाग्य हो। राम—लक्ष्मण तैयार नहीं हुए। वह बड़बड़ाती घर चली गयी। लक्ष्मण उस दिव्य स्त्री के रूप एवं गुण पर अनुरक्त हो चुके थे। वे अन्य किसी व्याज से उसको ढूंढने भी गये लेकिन खाली हाथ लौट आये। चन्द्रनखा ने भी मार्ग में नखों से अपना पार्श्व और उरु प्रदेश विदीर्ण कर लिया। उसके केश बिखरे थे और नेत्र बाष्पा कुल उसने अपने पति खर को सब वृत्तांत सुनाया और कहा कि जब मैं अपने पुत्र के उच्छिन्न सिर को गोद में लेकर रो रही थी, तब शत्रु ने बलात् मेरा आलिंगन किया और मेरी यह दुरवस्था कर दी है। खरने उसके भाई रावण के पास चर भेजा और स्वयं चौदह सहस्र भटों को लेकर राम की कुटी पर आक्रमण कर दिया। दिशाएं सेना के कलरव से भर गयीं। राम ने पहले उन्हें हंस समझा और नीचे उतरने पर देव। लक्ष्मण ने युद्ध का धुरा पकड़ा और राम से सिंहनाद की बात कहकर वे तुमुल संग्राम में कूद पड़े। उसी समय पुष्पक विमान में स्थित रावण भी वहां आया और सीता को देखकर संयम छोड़ बैठा। उसने अवलोकिनी विद्या की सहायता से सिंहनाद किया। राम ने सीता को जटायु के संरक्षण में छोड़ा और द्रुतगति से लक्ष्मण की सहायता को चल पड़े। रावण ने नीचे उतर कर सीता को उठाया और जटायु को चूर्ण-विचूर्ण कर लंका चला गया। मार्ग में सीता रोने-बिलखने लगीं। रावण भी अपने अभिग्रह से विच्युत नहीं हुआ और यह सोचकर संतुष्ट रहा कि समय पाकर सब ठीक हो जावेगा। सिंहनाद का रहस्य जानकर राम शीघ्र ही लौटे और कुटी को सूना देखकर मूर्छित हो गये।[1] पद्म चरित्र पउमचरियं का छायानुवाद है। 'स्वयंभू के पउमचरिउ में अपेक्षाकृत काव्य सौंदर्य है। लक्ष्मण मत्त गजों के पकड़ने में दत्तचित्त हैं कि एकाएक सुरभित पवन उन्हें वंशस्थल की ओर ले जाता है। शंबूक वध की अकांड घटना से लक्ष्मण संतप्त होते हैं

१. पउमचरियं-४३-४४ वां सर्ग

और सीता भय-विह्वल । उनकी विग्रह मूलक प्रकृति के लिए वे उन्हें बिडंबित भी करती हैं। चन्द्रनखा भी प्रतिशोध के लिए सव्यसाची के सदृश प्रतिज्ञा करती है। लक्ष्मण सामुद्रिक शास्त्र के ज्ञाता है और चन्द्रनखा को कुलक्षिणी मानते हैं, इस कारण उसका वरण नहीं करते । लेकिन उसके प्रचारण पर वे अपने पौरुष को संयत भी नहीं रख पाते । राज परिवार की अन्य स्त्रियां चन्द्रनखा के रहस्य को ताड़ जाती हैं और दूषण युद्ध का प्रतिवेध करता है। रावण के लेख में सीता के सौंदर्य का भी वर्णन है। रावण लक्ष्मण के पराक्रम की मुक्त कंठ से संस्तुति करता है और राम की सीता सहचरी के कारण प्रशंसा । अवलोकिनी विद्या भी रावण को समझाती है लेकिन रावण सीता पर शाश्वत शिव रूप को न्यौछावर कर देता है। मार्ग में रावण को भामण्डल के अनुचर से भी युद्ध करना पड़ता है। वह सीता को नंदनवन में आवासित कर नगर को चला जाता है। [१]

ब्रह्म वैवर्त पुराण में भी लक्ष्मण द्वारा खर-दूषण के वध और शूर्पणखा के पूर्व जन्म का उल्लेख है।[२] उदात्तराघव में सीताहरण का रूप इस प्रकार है कि लक्ष्मण कनक मृग की खोज में चले जाते हैं और रावण आश्रम के कुलपति का रूप धारण कर राम और सीता के पास पहुँचता है तथा राम की निंदा करता है कि उन्होंने लक्ष्मण को मृग के पीछे भेज दिया है। उसी समय एक छद्मवेषी राक्षस आकर यह समाचार देता है कि कनक मृग राक्षस रूप में बदल कर लक्ष्मण को ले जा रहा है। इस पर राम सीता को रावण के संरक्षण में छोड़कर लक्ष्मण की सहायता के लिए चले जाते हैं।

निष्कर्ष:—यहां भी समग्र प्रसंग रसाभास से उपकृत है। हिन्दू रामायणों में शूर्पणखा थी और यहां चन्द्रनखा है। दोनों ही रावण की बहिने हैं एक सधवा और दूसरी विधवा लेकिन दोनों ही स्वैरिणी। विकलांग करने का प्रसंग जैन रामायणों में नहीं है। हिन्दू रामायणों में रणभार राम के कंधों पर है और जैन रामायणों में लक्ष्मण के कंधों पर। सूर्यहास की उपलब्धि समरानुक्रम को पूरा करती है—एक ओर चन्द्रहास खड्ग है और दूसरी ओर सूर्य हास। यही वासुदेव प्रतिवासुदेव का अंतर है। सभी वर्णन जातिगत वैशिष्ट्य से पूर्ण है और समूचा कार्यकलाप वैयक्तिक मुक्ति तथा धार्मिक आग्रह से संचालित। हिन्दू गृहस्थ काम और अर्थ को धर्ममय बना कर मोक्ष का मार्ग प्रशस्त करता है। वहां उन्नयन है और विदेह मुक्ति। जैन गृहस्थ धर्म की छत्र छाया में काम का प्रशमन कर जीवनमुक्ति का प्रयत्न कर रहा है। अतः जैन कथाकार कर्म और भाव दोनों का समन्वय कर चलते हैं।

उत्तर पुराण की एक अतिरिक्त दिगंबर परंपरा है। इसके अनुसार कथा सूत्र निम्न प्रकार है:—

नारद से सीता के सौंदर्य का वर्णन सुनकर रावण उसे हर लाने का संकल्प करता है। सीता के मन की परीक्षा के लिए शूर्पणखा (चन्द्रनखा) को बनारस भेजा जाता है। वह सीता का सतीत्व देखकर रावण से कहती है कि सीता का मन चलायमान करना असंभव है। जब राम और सीता वाराणसी के निकट चित्रकूट वाटिका में विहार करते हैं, तब मंत्री मारीच स्वर्ण मृग का रूप धारण कर राम को दूर ले जाता है और रावण राम का रूप धारण कर सीता के पास पहुँचता है और कहता है कि मैंने मृग को महल भेज दिया है और उनको पालकी पर चढ़ने की आज्ञा देता है। यह पालकी वास्तव में पुष्पक है जो सीता को लंका ले जाती है। रावण सीता का स्पर्श नहीं

१. पउमचरिउ–३६–३८ सर्ग
२. ब्रह्मवैवर्त पुराण कृष्ण जन्म खण्ड अध्याय ६२

करता क्योंकि उसे पतिव्रता के स्पर्श से उसकी आकाश गामिनी विद्या के नष्ट हो जाने का भय था।[१]

पुष्पदंत के महापुराण का प्रणयन भी इसी आधार पर हुआ है लेकिन उसमें सरसता और रोचकता है। इसमें मारीच मंत्री कनक-मृग का रूप धारण करता है। उस समय उसका मानसिक मंथन हिन्दू रामायणों के अनुरूप है। उत्तरपुराण में राम कनक-मृग को माया-मृग समझकर उसका अनुसरण करते हैं और महापुराण में उसका कारण सीता का मनःप्रसादन बताया गया है। उत्तर-पुराण में रावण मृग को लेकर नहीं जाता। यहां उसके हाथ में मृत मृग है।[२] आश्चर्य-चूडामणि में राम और लक्ष्मण दोनों ही मृग के पीछे चले जाते हैं। रावण और उसका सारथी उन दोनों का रूप धारण कर सीता के पास पहुंचते हैं। रथ को दिखलाकर लक्ष्मण (सारथी) राम (रावण) से कहते हैं कि भरत का राज्य संकट में है। उनकी सहायतार्थ आपको लाने हेतु तपस्वियों ने यह रथ भेजा है। अनंतर तीनों रथ पर चढ़कर चले जाते हैं। उधर शूर्पणखा सीता के वेश में राम के साथ बातचीत कर रही है तथा मारीच राम के वेश में लक्ष्मण के साथ।

निष्कर्ष—उत्तरपुराण का सीताहरण प्रकरण वात्सायन कामसूत्र के व्यावहारिक रूप पर खड़ा किया गया है। इससे जीवन का व्यावहारिक रूप भी प्रत्यक्ष हुआ है और अहिंसा धर्म की प्रतिष्ठा भी अक्षुण्ण रही है। समग्र प्रकरण राजकीय संदर्भ से आच्छादित है। इसके संचार में शौर्य और सौंदर्य की मूल वृत्तियां सजग दिखलायी पड़ती हैं। सर्वत्र विद्याओं का अद्भुत रंग है लेकिन रसाभास नहीं है। अतः उत्तरपुराण की प्रबंधयोजना अधिक नाटकीय और व्यावहारिक है। इसका वातावरण भी सर्वत्र उदात्त है और काव्यमय है। ●●

---

१. उत्तर पुराण (ज्ञानपीठ संस्करण) पृ० २८५-२९३
२. महापुराण-७१-७२ परिच्छेद

मनुष्य जब मरने पर उतारू हो जाता है तब क्या वह इस बात का विचार करने बैठता है कि विष कडुआ है या मीठा ?

× × × ×

आदमी का मन आश्चर्यपूर्ण है। किस बात से वह क्या तय कर लेगा सो कुछ कहा नहीं जा सकता।

# आचार्य हेमचन्द्र की दृष्टि में भारतीय समाज

डा० जयशंकर मिश्र एम. ए. पी. एच. डी.

कलिकाल सर्वज्ञ जैन आचार्य हेमचन्द्र (जन्म वि० सं० ११४५, मृत्यु वि० सं० १२२९) अपने युग के प्रकांड पंडित और अप्रतिम विद्वान् थे। १२ वीं सदी के भारतीय साहित्य और संस्कृति के वे एकमात्र प्रतिनिधि थे। साहित्य और भाषाशास्त्र के विभिन्न विषयों के अतिरिक्त तर्कशास्त्र मीमांसा और इतिहास-संस्कृति के भी समान विचारक थे। चौलुक्य नरेश जयसिंह, सिद्धराज और कुमारपाल की राज्यसभा के ये अग्रणी और सर्वश्रेष्ठ साहित्यक थे। संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश आदि भाषाओं पर इनका समान अधिकार था अतः इन्होंने विभिन्न विषयों पर विभिन्न भाषाओं में रचना की। प्राकृत द्वयाश्रय और कुमारपालचरित, सिद्धहेमशब्दानुशासन, छन्दोनुशासन, लिंगानुशासन, उणादिगणसूत्र, देशीनाममाला, अभिधानचिन्तामणि, त्रिषष्टिशलाका-पुरुषचरित, योगशास्त्र, प्रमाणमीमांसा, अनेकार्थ संग्रह आदि उनके प्रमुख ग्रन्थ हैं। इन ग्रन्थों में इन्होंने साहित्य के विभिन्न शाखाओं-प्रशाखाओं पर नए सिरे से विचार तो किया ही है, साथ ही तत्कालीन भारतीय समाज पर भी अपनी दृष्टि से यत्र-तत्र प्रकाश डाला है, जो तत्कालीन समाज-चित्रण की नवीन उपलब्धि है। आज तक हेमचन्द्र के भारतीय समाज-संबंधी विवरण उपेक्षित से रहे हैं। यहां तक कि, डा० ए० के० मजुमदार ने अपने 'चौलुक्याज आव् गुजरात' ग्रंथ में, इस संबंध में, कुछ भी प्रकाश नहीं डाला है। प्रस्तुत निबन्ध में तत्संबंधी उल्लेखों का विश्लेषण और मूल्यांकन किया जा रहा है।

## वर्ण-व्यवस्था

भारतीय समाज में वर्णव्यवस्था का अस्तित्व प्राचीनतम है। ये वर्ण चार थे, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र।[1] आचार्य हेमचन्द्र के समय में भी

---

नोट—पूर्वमध्ययुगीन भारतीय समाज की सांस्कृतिक अवस्था का अनेक भारतीय और विदेशी भाषाओं में लिखे गए तत्कालीन साहित्यिक ग्रंथों और विदेशी यात्रियों के विवरणों के मूल का अध्ययन कर—प्रोफेसर डा० बुद्ध प्रकाश (अध्यक्ष, इतिहास विभाग, प्राचीन भारतीय इतिहास, संस्कृति और पुरातत्व विभाग, डायरेक्टर इंस्टीट्यूट आव इंडिक स्टडीज तथा डीन फैकल्टी अव् आर्टस् कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, पंजाब) ने सर्व प्रथम सम्यक्रूपेण विश्लेषण प्रस्तुत किया है, जो पंजाब विश्वविद्यालय, चंडीगढ़ से रिसर्च बुलेटिन के स्वतन्त्र पुस्तक रूप में Some Aspect of Indian Cul in the Eve of muslim Invasions "शीर्षक से प्रकाशित है। उन्होंने अनेक ऐसे ग्रंथों का उपयोग किया है जिन्हें इतिहासकारों ने अबतक उपेक्षित रखा था। उन ग्रंथों के उपयोग से विद्वान इतिहासकार ने तत्कालीन समाज पर नवीन प्रकाश डाला है जिससे तद्युगीन समाज पर विचार करने की प्रेरणा मिलती है तथा तत्त इतिहास के, एक बहुत बड़े अभाव की पूर्ति होती है। प्रस्तुत निबन्ध में उक्त पुस्तक से अनेक स्थलों पर सहायता ली गई है।

१. शतपथ ब्राह्मण, ५, ५, ४९, निरुक्त ३ ८, "अपण्णक जातक" भदंत आनन्द कौशल्यायन, प्रथम खंड, पृ० १३६, १९४१ पाणिनिः ब्राह्मणक्षत्रियविट्शूद्राः वर्णानामानुपूर्वेण पूर्वनिपातः २।२।३४ वा० )

चार वर्ण थे।[1] इनका कथन है कि चार वर्ण में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र हैं।[2] हेमचन्द्र के समय से कुछ पूर्व भारत की यात्रा करने वाले अरब लेखक अलबीरुनी[3] (मृत्यु १०४८ ई०) ने भारत के इन्हीं चार वर्णों का उल्लेख किया है।[4] वस्तुतः ये चार वर्ण प्राचीनकाल से चले आ रहे हैं। इस वर्णव्यवस्था का प्रेरक तत्व निश्चय ही व्यक्ति का व्यवसाय और कर्म ही था, जिस पर समाज-विश्लेषकों की दृष्टि थी। प्राचीन काल से चार वर्णों में विभाजित भारतीय जाति मध्ययुग में भी तदनुरूप ही थी। यद्यपि वर्ण-विभाजन में जन्मगत आधार का बीज "कुल" और 'वंश' नाम से आ गया था, तथापि वर्ण-व्यवस्था में व्यक्ति के व्यवसाय और कर्म का महत्त्व अपेक्षाकृत अधिक था।[5]

## ब्राह्मण

हिन्दूसमाज में ब्राह्मणों की स्थिति सर्वप्रमुख थी। सामाजिक, धार्मिक, राजनीतिक आदि सभी पक्षों में उनकी प्रधानता मान्य थी। प्राचीन धर्म-शास्त्रों ने इनकी उत्पत्ति ब्रह्मा के मुख से मानी है।[6] कदाचित् इसी कारण इनकी मर्यादापूर्ण सर्वोच्चता हिन्दू समाज में थी। आचार्य हेमचन्द्र का कथन है कि ब्राह्मण ब्रह्मा की संतान हैं।[7] यहां "ब्रह्मा" से उनका तात्पर्य हिन्दुओं के पौराणिक 'ब्रह्मा' से नहीं है, बल्कि आध्यात्मिक गुण-संपत्ति युक्त और सद्चरित्रता से विभूषित व्यक्ति "ब्रह्मा" के नाम से संबोधित किया गया है। अतः "ब्राह्मण" शब्द उनके लिए प्रयुक्त होता था।[8] हेमचन्द्र का दृढ़ मत है कि जो ब्राह्मण सद्चरित्रता, मनन-शीलता आदि गुणों से रहित है तथा अपने मौलिक कर्तव्यों को त्याग कर "आयुधजीवी" (अर्थात् अस्त्र-शस्त्र से जीविकोपार्जन करता है) हो जाता है, वह मात्र नाम का ही ब्राह्मण होता है।[9] ब्राह्मणों के अन्य पर्यायवाची नामों में उन्होंने "षट्कर्मा नाम भी दिया है।[10] शुक्र के अनुसार जो ज्ञान, कर्म, देवता आदि की उपासना देवता के आराधन में तत्पर, शांत, दांत और दयालु था, वही ब्राह्मण था।[11] "षट्कर्मों में ये कर्त्तव्य थे। १–वेद पढ़ना, २–वेद पढ़ाना, ३–यज्ञ करना ४–यज्ञ कराना, ५–दान लेना, और ६–दान

१. चत्वार एव वर्णाश्चातुर्वर्ण्यम् सिद्धहेमशब्दानुशासन, ७।२।१६४।

२. "चातुर्वर्ण्यं द्विजक्षत्रवैश्यशूद्रा नृणां भिदः" अभिधान चिन्तामणि, ३।८०७।

३. "अलबीरुनी का भारत प्रवास और भ्रमण"—काशी नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ६६, अंक १, सं० २०१८, पृ० ६८–७८

४, तहकीक-मा-लिल्-हिंद, पृ० ५० (अनुवादक, संखाउ अलबीरूनीज इंडिया)

५. "पूर्वमध्ययुगीन भारतीय वर्णव्यवस्था", बनारस हिंदू यूनिवर्सिटी जर्नल वर्ष ८, अंक १, पृ० २२३–३४, ६२

६. महा०, शांति०, ७२. १७-१८; ब्राह्मणाः क्षत्रियाः वैश्याः शूद्राश्च द्विजसत्तमाः।
पादोरुपक्षः स्थलता मुखतश्च समुद्गताः॥ विष्णुपुराण, १.६.६।

७. "ब्राह्मणोऽपत्यं ब्राह्मणः, सिद्धहेमशब्दानुशासन, ७।४।५८।

८. अभिधान चिन्तामणि, ६, १४१६, लिंगानुशासन, पृ० १४२, पंक्ति २०।

९, ब्राह्मणान्नाम्नि—"यत्रायुधजीविनः काण्डस्पृष्टा नाम ब्राह्मणाः भवन्ति। आयुधजीवी ब्राह्मण एव ब्राह्मणक इत्यन्य। सिद्धहेमशब्दानुशासन, ७।१।१८४

१०. "अवदानं कर्म शुद्धं, ब्राह्मणस्तु त्रयीमुखः। भूदेवो वाडवो विप्रो द्वयग्राम्यां जाति-अग्रजाः
वर्णज्येष्ठः सूत्रकण्ठः षटकर्मा मुखसम्भवः अभिधान चिन्तामणि, ३, १८११–११।

११. ज्ञान कर्मोपासनाभिर्देवताराधनेरतः। शांतोदांतोदयालुश्च ब्राह्मणश्चगुणैः कृतः॥ शुक्र० ४।

देना।[1] अलबीरूनी ने भी ब्राह्मणों के कुछ इसी प्रकार के कार्यों का निर्देश किया है। वह लिखता है कि ब्राह्मण के संपूर्ण जीवन में पुण्य के कार्य, दान देना है। वह निरन्तर पढ़े, यज्ञ करे [2] तथा वेद को पढ़ाए।[3] शुक्र का यह विकल्प है कि ब्राह्मण दांत (जितेन्द्रिय), कुलीन, मध्यस्थ (समबुद्धि), अनुद्वेगकारी (कोमल वचन) अटल, परलोक से भीरु (डरनेवाला), धार्मिक, उद्योगी और क्रोधरहित हो।[4] हेमचन्द्र ने ब्रह्मतेज उन्हीं ब्राह्मणों में वर्तमान बताया है, जिनमें आध्यात्मिक बल है।[5] अतः यह निर्विवादरूप से कहा जा सकता है कि समाज में ब्राह्मणों से सद्आचारण सद्व्यवहार, सद्वृत्ति और सद्भाव से निवास करने की अपेक्षा की जाती थी। "सभाशृंगार" नामक ग्रंथ में ब्राह्मणों के लिए यह निर्देश किया गया है कि जो धोती और उत्तरीय धारण करे, सिर भद्र रखे तथा शिखा फहराए, भाल पर तिलक लगाए, गायत्री मंत्र का जप करे, दिन में तीन बार संध्या करे, प्रातः स्नान करे, वेद पढ़े, वेदान्त का ज्ञाता हो, सिद्धांत पर चर्चा करे, देव, गुरु, ऋषि और मित्र का तर्पण करे, वही नैष्ठिक ब्राह्मण है।[6] इन उद्धरणों से स्पष्ट है कि उपरिलिखित निर्देशों के विपरीत चलने वाला प्रकृततः ब्राह्मणों की श्रेणी में नहीं आता था। ऐसा लगता है कि हेमचन्द्र के काल में ब्राह्मण अपने स्वाभाविक कर्त्तव्यों से विमुख होने लगे थे तथा विभिन्न प्रकार के व्यवसायों में रुचि लेने लगे थे, इसी लिए हेमचन्द्र ने उन्हें केवल नाम का ब्राह्मण कहा है और उनके ब्राह्मणेतर कर्त्तव्यों की भर्त्सना की है। हेमचन्द्र स्वयं कहते हैं कि कलिंग में ब्राह्मणों की प्रतिष्ठा नहीं है।[7] इस अप्रतिष्ठा का कारण अपने कर्तव्यों से च्युत होना तो है ही, साथ ही उनकी वैमनस्यता भी है।[8] वे एक दूसरे धर्मावलंबियों के प्रति द्वेष-भाव रखते थे, क्योंकि हेमचन्द्र ने 'ब्राह्मणश्रमणम्' का उदाहरण देकर उनके मनोमालिन्य का संकेत किया है।

ब्राह्मणों को प्राचीनकाल से कुछ विशेषाधिकार भी प्राप्त थे, जो राजनीतिक, धार्मिक, सामाजिक और बौद्धिक सभी प्रकार के थे। इस युग में भी ब्राह्मणों को ऐसी सुविधाएं प्राप्त थीं, जिससे वे समाज में अन्य वर्णों की अपेक्षा श्रेष्ठ समझे जाते

१. अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा।
दानं प्रतिग्रहंचैव ब्राह्मणानामकल्पयत ॥ मनु० १.८८।
२. तहकीकमालिल्हिंद, पृ० २६१।
३. वही, पृ० २७०।
४. दांतं कुलीनंमध्यस्थमनुद्वेगकारस्थिरम्।
परत्रभीरुं धर्मिष्ठामुद्युक्तक्रोधवर्जितम् ॥ शुक्र० ४.४३६।
५. सूत्र – 'ब्रम्हावर्चसम' – सिद्धहेमशब्दानुशासन, ७।३।८३।
६. उत्तरासंग धोती, सऊतरिऊ जनोइ, हाथि प्रबीती,
सिरु भद्रियउं, सिखा फरहरती, तिलकु बधारियउ,
गाध्री सारु, त्रिकाल संध्याराधनु, प्रभात स्नानु, नित्यदानु।
वेद पढाई, वेदान्त जाणइ, सिद्धांत बखाणइ,
देव तर्पणु, गुरु तर्पणु, ऋषि तर्पणु, पितृ तर्पणु,
इसउनैष्टिकु ब्राह्मणु। 'सभाशृङ्गार' शब्दानुशासन का० ना० प्र० सभा, पृ० १४८।
७. "न कलिंगेषु ब्राह्मणमहत्तमम् सिद्धहेमशब्दानुशासन, ५।२।११।
८. "नित्यवैरस्य", वही, ३।१।१४१।

थे। प्रोफेसर डाक्टर बुद्ध प्रकाश ने आचार्य हेमचंद्र का उद्धरण देते हुए ब्राह्मणों की विशेष सुविधाओं प्राणदंड, शारीरिक दंड आदि की समीक्षा की है।'[१]

ब्राह्मणों को आपत्तिकाल में जब कर्तव्य से च्युत होना पड़ता था, तब उन्हें पोषण के लिए ब्राह्मणेतर व्यवसाय अपनाना पड़ता था। इस तरह के आपत्तिकालिक कर्मों का निर्देश भारतीय धर्मशास्त्रकारों ने किया है। ऐसी अवस्था में इतर कर्म को ग्रहण करने वाला ब्राह्मण केवल नाम का ब्राह्मण होता था, कर्म से वह ब्राह्मण नहीं होता था। आपत्तिकाल में ब्राह्मण 'आयुधजीवी',[२] 'व्यापारोपर्जवी'[3] तथा 'व्याजोपजीवी' हो सकता था।[४] किन्तु आचार्य हेमचन्द्र ने ब्राह्मणों का इतर कर्म निंद्य माना है और सामाजिक दृष्टि से अनुचित निर्दिष्ट किया है। उनका मत है कि जो ब्राह्मण सोम का विक्रय करता है, घी का विक्रय करता है तथा तेल का विक्रय करता है वह निंदनीय है।[५] निश्चय ही आचार्य हेमचंद्र का विचार ब्राह्मणों के प्रति तटस्थ-सा है। उनके विचार से प्रत्येक वर्ण को अपना कर्म करना चाहिए। किन्तु इसी युग के कुछ ऐसे उदाहरण मिलते हैं जिनसे स्पष्ट होता है कि ब्राह्मण विभिन्न कर्मों को करते थे। ब्राह्मण मंत्री होते थे,[६] नगर प्रमुख होते थे,[७] दंडनायक होते थे,[८] मूर्तिकार होते थे,[९] अभिलेखों के रचयिता होते थे।[१०] वे राष्ट्र और राजा की रक्षा अपनी सलाह देकर करते थे।[११] विक्रम संवत् १२१३ के कुमारपाल के नाडौल अभिलेख में उसके मंत्री का नाम वहड़देव लिखा है, जो संभवतः उसके प्रारंभिक राज्यकाल में उदयन का पुत्र था। वह दंडाधिपति के साथ-साथ महामात्य भी था।[१२]

हेमचंद्र ने विभिन्न प्रदेशों के ब्राह्मणों के लिए उस प्रदेश के नाम के साथ उनको संबोधित किया है, जैसे सौराष्ट्र में निवास करने वाले ब्राह्मण 'सौराष्ट्रिक' अथवा 'सुराष्ट्र ब्राह्मण' कहे जाते थे, अवंति में निवास करने वाले 'अवंति ब्राह्मण' से जाने जाते थे तथा काशी देश में बसने वाले 'काशी ब्राह्मण' से अभिहित थे।[१३] 'पांचाल ब्राह्मणों

१. Buddha Prakash : Some Aspects of Indian Culture on the Eve of Muslim Invasions, P. 39.
२. EI., II, 30 1.
३. मनु० १०. ८६।
४. कृत्यकल्पतरु, गृहस्थकांड, २१४-२१।
५. शब्दानुशासन, ५। ६। १५६।
६. राजतरंगिणी, ८, १०८, BI., 3,32; IHQ., XV, p. 581.
७, राजतरंगिणी, ७. १०८।
८. EI., II, 301,
९. बकुलस्वामी (गिरनार अभिलेख, RLARBP., 322)
१०. कमोली प्लेट में मनोरथ, EI., II, 394; सोमेश्वर गुजरात में EI. I, 31; चालुक्य भीम द्वितीय के अन्तर्गत माधव EI., XV, 57.
११. EI., I, p. 293.
१२. रासमाला, अध्याय १३, पृ० २३१।
१३, सुराष्ट्रे ब्रह्मा सुराष्ट्रः यः सुराष्ट्रे वसति स सौराष्ट्रिको ब्राह्मण इत्यर्थः एवमवन्ति ब्राह्मणः काशि ब्राह्मणः-सिद्धहेमशब्दानुशासन, ७।३।१०७।

का भी उल्लेख हेमचंद्र ने किया। है[1] अतः हेमचंद्र द्वारा दिए गए, विभिन्न प्रदेशों के ब्राह्मणों के इन उल्लेखों से उनकी व्यापकता और उनका विस्तार प्रकट होता है। साथ ही यह भी स्पष्ट होता है कि उन प्रदेशों के ब्राह्मणों का समाज में उत्कृष्ट स्थान था।

### क्षत्रिय

राजनीतिक दृष्टि से क्षत्रियों का महत्व हिंदू समाज में प्रमुख था। समाज के परिपोषण और रक्षण में उनका अभूतपूर्व योग था। देश और जनता की व्यवस्था का रक्षात्मक और निर्देशात्मक भार क्षत्रिय समुदाय पर था। मध्यकाल में ही नहीं, प्राचीनकाल में भी जब-जब देश पर शत्रुओं का आक्रमण हुआ, क्षत्रियों ने एकनिष्ठता और साहस के साथ देश और प्रजा की रक्षा की। अतः शूरता और वीरता की दृष्टि से क्षत्रियों का मान समाज में ब्राह्मणों की अपेक्षा कम नहीं था। नवीं शती के अरबी लेखक इब्नखुर्दाज्बा ने लिखा है कि क्षत्रियों के संमुख सभी सिर झुकाते हैं, लेकिन वे किसी को सिर नहीं झुकाते।[2] इस कथन से इतना स्पष्ट है कि उनका समाज में आदरात्मक स्थान था।

हेमचंद्र ने 'क्षत्रिय' शब्द को' क्षत्र 'शब्द से व्युत्पन्न 'इय' प्रत्यय के साथ जाति अर्थ में प्रयुक्त होना बताया।[3] किंतु लक्ष्मीधर ने 'क्षत्रिय' शब्द को 'क्षतात्त्राणम' से निःसृत माना है।[4] 'क्षतात्त्राणम', अर्थात् उनका कर्म था अन्य तीन वर्णों के लोगों की हानि अथवा भय से रक्षा करना। हेमचंद्र ने 'क्षत्रिय' और 'राजन्' शब्द पर विचार करते हुए लिखा है कि क्षत्रिय जाति के अभिषिक्त व्यक्ति 'राजन्य' के नाम से अभिहित थे और क्षत्रियेतर जाति के प्रशासक व्यक्ति 'राजनृय' के नाम से संबोधित किए जाते थे।[5] यही नहीं, हेमचंद्र ने संघीय शासन में भाग लेने के अधिकारी 'क्षत्रिय' कुल के व्यक्तियों को भी 'राजन्य' नाम दिया है।[6] अतः इस विवेचन से स्पष्ट है कि क्षत्रिय वर्ण के अंतर्गत 'राजन्' और 'राजन्य' दोनों आते थे।

कर्म की दृष्टि से क्षत्रियों का कर्म अत्यंत महत्वपूर्ण था। शुक्र के अनुसार जो लोक की रक्षा करने में दक्ष, वीर, दांत, पराक्रमी और दुष्टों को दंड देने वाला हो, वही क्षत्रिय है।[7] आचार्य हेमचन्द्र ने क्षत्रियों की "शूरता" को ही "पुरुषार्थ" माना है।[8] ऐसा लगता है हेमचन्द्र ने क्षत्रियों के "पुरुषार्थ" के अंतर्गत सभी कर्मों को निहित कर लिया। हेमचन्द्र के पूर्ववर्ती सम्राट् भोज की यह व्यवस्था है कि "जो वीर, उत्साही शरण देने और रक्षा करने में समर्थ, दृढ़ और विशाल शरीर वाले थे, वे संसार में क्षत्रिय हुए। उनका काम ब्राह्मणों के लिए निर्दिष्ट कार्यों के अतिरिक्त विक्रम, प्रजा की रक्षा, उनके भाग आदि का प्रबन्ध और व्यवस्था

---

१. पंचालस्य ब्राह्मणस्य राजा पांचाल. पंचालस्य ब्राह्मणस्यापत्यं वा पांचालः वही, ६।१ ११४
२. किताबुल-मसालिक-वल् ममालिक, पृ० ७१, लीडन, १८८९।
३. 'क्षत्रादियः 'क्षत्रस्यापत्यं क्षत्रियः जातिश्चेत 'सिद्धहेमशब्दानुशासन, ६। १। ९३ ।
४. कृत्यकल्पतरु, गृहस्थ०, पृ० २५२।
५. 'जातौ राज्ञः—' 'राजन् शब्दादपत्ये जातौ गम्यमानायां यः प्रत्ययो भवति, यथा—राज्ञोऽपत्यं राजन्यः क्षत्रियजातिश्चेत्। राजनोऽन्यः।—सिद्धहेमशब्दानुशासन, ६।१।९२।
६. 'राजन्यादिभ्योऽकञ्'—वही, ६।२।६६॥
७. शुक्र०, १.४१।
८. 'क्षत्रियः पुरुषाणां पुरुषेषु वा शूरतम्'—सिद्धहेमशब्दानुशासन, २।२। १०९।

करना था।[१] अतः हेमचन्द्र द्वारा निर्दिष्ट "क्षत्रिय" वर्ग के पुरुषार्थ का भाष्य भोज के उपरिलिखित कथन से भले प्रकार हो जाता है। एक स्थल पर आचार्य हेमचन्द्र ने क्षत्रियों के पांच नाम दिए हैं, जो इस प्रकार हैं— "क्षत्रम्, क्षत्रिय, राजा, राजन्य और बाहु संभव।[२] लेकिन इतना अवश्य है कि क्षत्रिय वर्ग का मुख्य कार्य प्रजा और शासन की देखभाल करना था। इस सम्बन्ध में अरबयात्री अलबीरूनी का कथन युक्तियुक्त है :— "क्षत्रीय वेद को पढ़ता है पढ़ाता नहीं। वह यज्ञ करता है, पुराणों के नियमानुसार आचरण करता है। वह प्रजा पर शासन करता है और उनकी रक्षा करता है। क्योंकि वह इसी निमित्त पैदा किया गया है।[३]

आचार्य हेमचन्द्र ने विभिन्न प्रदेशों में रहने वाले क्षत्रियों को प्रदेश नाम के साथ जोड़ कर नवीन नाम दिया है। उनके अनुसार मगध में "मागध जाति" के क्षत्रिय वास करते थे।[४] इसी प्रकार यौधेय, मालव, पांचाल आदि जाति के क्षत्रिय उस प्रदेश में बसते थे। हेमचन्द्र ने "इक्ष्वाकु वंश के क्षत्रियों को "आदि क्षत्रिय" माना है।[५] भोज परमार के नाम पर मालवा के परमार क्षत्रियों को इन्होंने 'भोजवंशजा' माना है।[६] किन्तु, 'सभाश्रशृंगार' नामक ग्रंथ से राजपूत क्षत्रियों के छत्तीस वर्ग मिलते हैं। जो इस प्रकार हैं : "परमार, राठौर, चौहाण, (चौहान या चाहमान), गहिलोत (गिहलोत) दहिया, सेरणवा, बोरी, बगछा, सोलंकी, सीसोदिया, खेरमारी, नाकुंभ, गोहिल, चावड़ा, झाला, छूर, कागवा, जेठवा, रोहर, वस, बोरड़, खीची, खरवड़, डोडिया, हरिमड़, डाभी, तंभर, कोरड़, गौड, मकवाड़ा, यादव, कछवाहा, भाटी, सोनिगरा, देवड़ा, चंद्रावत।[७] ये छत्तीस, राजकुल थे जो भारत के विभिन्न प्रदेशों में निवास करते थे।

ऊपर के विश्लेषण से स्पष्ट है कि हेमचन्द्र के समय क्षत्रियों का प्रधान कर्म पूर्व-निर्दिष्ट था तथा देश के विभिन्न भागों में वास करने से उनके विभिन्न नाम हो गए थे, जो कालांतर में जाकर अनेक श्रेणियों में हो गए तथा उसी प्रकार उनके नाम भी परिवर्तित हो गए।

## वैश्य

भारतीय समाज में राष्ट्र की अर्थ-नीति व्यापार-प्रणाली का सर्वथा भार वैश्यों के हाथ था। देश और समाज की आर्थिक स्थिति को सुदृढ़ और सुसंगठित बनाने के लिए वैश्य वर्ग को नियोजित

१. येतु शुरा महोत्साहाः शरण्या रक्षण क्षमाः ॥ हढ़व्यायत देहाश्च क्षत्रियास्तु इहाभवन्।
विक्रमोलोकसरक्षा विभागो व्यवसायिता ॥ समरांगणसूत्रधार, ७. ११-१२।

२. 'क्षत्रं तु क्षत्रियों राजा, राजन्यो वाहुसंभवः' ॥ अभिधानचिन्तामणि, ३. ८६३।

३. तहकीक-मालि-हिंद, पृ० २७४।

४. 'मगधानां राजा, मगधस्यापत्यं वा मागधः—' सिद्धहेमशब्दानुशासन, ६।१।११६।

५. 'इक्ष्वाकुः आदि क्षत्रियः'—उणादिसूत्रवृत्ति, ७५६।

६. 'भोज्या-भोजवंशजा क्षत्रियाः'—सिद्धहेमशब्दानुशासन, २।४।८१।

७. सभाशृंगार, पृ० १४६।

नोटः—कल्हण ने अपनी "राजतरंगिणी" (७.१६१७) में भी राजपूतों के ३६ कुलों का निर्देश किया हैं, जिससे स्पष्ट होता है कि ये 'कुल' १२ वीं सदी के बहुत पहले सर्वविदित थे।

किया गया था। अतः राष्ट्र के आर्थिक व्यवहार का संचालन वैश्य करते थे।

आचार्य हेमचन्द्र ने "वैश्य" के लिए "अर्य" शब्द का प्रयोग किया हैं।[१] उनका यह शब्द प्रयोग पाणिनि के आधार पर है। पाणिनि ने भी "वैश्य" के लिए "अर्य" व्यवहृत किया है।[२] ऐसा प्रतीत होता है कि हेमचन्द्र ने पाणिनि के तत्संबंधी सूत्र को थोड़े परिवर्तन के साथ गृहीत कर लिया। हेमचन्द्र ने वैश्यों के छः नाम दिए हैं। "अर्या, भूमिस्पर्शा:, वैश्या, ऊरव्या ऊरुजाः और विशः।[३] इस प्रकार स्पष्ट है कि हेमचन्द्र के काल तक वैश्यों के लिए उपरिलिखित छहों नाम प्रचलित थे।

वैश्यों का प्रमुख कार्य था, पशुओं की रक्षा करना, दान देना, यज्ञ करना, वेद पढ़ना, ब्याज लेना और खेती करना।[४] इस सम्बन्ध में हेमचन्द्र का कथन है कि वाणिज्य, पशुपालन और कृषि वैश्यों की प्रधान वृत्तियां हैं।[५] उन्होंने इनके छह आजीविका का भी निर्देश किया है, जो इस प्रकार है 'आजीव, जीवनम, वार्त्ता, जीविका, वृत्ति और वेतन।[६] अलबीरूनी का कथन है कि वैश्य का धर्म है कि खेती करे, भूमि को जोते, पशु पाले और ब्राह्मणों की आवश्यकता को पूरी करे।[७] वैश्यों के व्यापार करने का निर्देश अलबीरूनी ने नहीं किया है। अलबीरूनी के पूर्ववर्ती अरबलेखक इब्नखुर्दाज्बा ने वैश्यों को कारीगर और घर–गृहस्थी के कार्यों में निपुण बताया है।[८] हेमचन्द्र से कुछ ही पहले होने वाले अरबलेखक अल–इदरीसी ने वैश्यों को कला-कौशल में निपुण तथा मिस्त्री निर्दिष्ट किया है।[९] अतः स्पष्ट है कि आचार्य हेमचन्द्र के काल तक आते-आते वैश्यों के कर्मों में काफी परिवर्तन होता गया। केवल व्यावसायिक कार्य से ही वे सम्बद्ध थे।

हेमचन्द्र ने व्यापार करने वाले वैश्यों को आठ प्रकार का बतलाया है : "वाणिजः, वणिक, क्रयविक्रयिक, पण्याजीवी, आपणिक, नैगमः, क्रयिक, और क्रयी।[१०] वस्तुएं खरीदने वालों को उन्होंने तीन नाम दिए हैं, क्रायक, क्रयिक और क्रयी।[११] इसी तरह तीन नाम वस्तुएं बेचने वाले को भी दिए हैं : विक्रायक, विक्रयिक और विक्रयी[१२]।

---

१. 'स्वामिवैश्येऽर्य:'—सिद्धहेमशब्दानुशासन, ५। १। ३३।
२. अर्यः स्वामि वैश्ययो – पाणिनि०, ३. १०. १०३।
३. "अर्या भूमिस्पर्शो वैश्या, ऊरव्या ऊरुजा विशः'—अभिधान चिन्तामणि, ३. ८६४।
४. मनु० १६०. कौ० अ०, १.३७, शुक्र० १.४२।
५. "वाणिज्यं पाशुपाल्यं च, कर्षणं चेति वृत्तयः। "अभिधान चिन्तामणि, ३.८६४।
६. 'आजीवो जीवनं वार्त्ता, जीविका वृत्ति वेतन–वही, ३. ८६५।
७. तहकीक–मालिल्–हिंद, पृ० २७१।
८. E., Vol. II, p. 16.
९. Ibid., p. 76.
१०. 'सत्यानृतं तु वाणिज्यं वाणिज्या वणिजो वणिक।
क्रयविक्रयिकः पण्याजीवाऽऽपणिकनैगमाः ॥ अभिधानचिन्तामणि, ३.८६७।
११. वही ३. ८६८।
१२. वही।

